वही लोकसहू हरख्या गहगही ॥ ६ ॥ वांदण आव्या श्रेणिकराय नगरलोक पिण वांदण जाय ।
आपै प्रभुगण धर उपदेश सजलजलद अनुहार विसेस ॥ ७ ॥ अहोभव्य प्राणी तुम्हे सुणौ एमां नव
२ भव दुर्लभगिणउ । आर्यक्षेत्र उत्तम कुलजांणि तेपिण दुर्लभ छैमन आंणि ॥ ८ ॥ धर्मतणी सामग्री
लही श्रीजिन धर्मकरोऊ मही ! इण भवपांमैरिद्धि सम्रद्धि परभवपांमै अविचल सिद्धि ॥ ९ ॥
इम गौतम दीधूं उपदेस सांभलियौ नरनार नरेस । पहिली ढाल एही अटकलौ कहै जिन
हर्षहिवै सांभलौ ॥ १० ॥ दूहा । दानसील तपभावना भेदधरम नाच्यार । इह भव परभव एहथी
लहीयै सुखश्रीकार ॥ १ ॥ दानसील तपमांहि जो चोथो भावभिलंत । तौ कारिजसीझै सहू २
वंछित सकलमिलंत ॥ २ ॥ निश्चलमनराषी करी परिहरिमननोताप । भाव विशुद्ध हीयडै धरी

जपीये नवपद जाप ॥ ३ ॥ अरिहंत १ सिद्ध २ सूरीसवर ३ उवझाया ४ मुनिपत्ति ५ दंसण ६ नांण ७ चरित्त ८ तप ९ इण संधरीये चित्त ॥४॥ ढाल २ अलवेलानी ॥ ए नवपद आराधीये रे लाल आंणी निरमल भाव महाराजारे। एहथीसहू सुखसंपजै रेलाल भवसायरनीनाव म० ॥१॥ ए० नवपदसंघातै जपै रेलाल सिद्धचक्रचउसाल म० । तेलहैमङ्गलमालिका रेलाल जिमलह्यां न्टपश्री- पाल म० ॥२॥ ए०श्रेणिककहै भगवन कहौ रेलाल कुणते न्टप श्रीपाल म० । किमपामी सुपसंपदा रेलाल किमलह्या भोगरसाल म० ॥३॥ ए० गौतम कहै मगधेसनै रेलाल आराध्यौ सिध चक्र म० । रोगगया वंछित लह्यां रेलाल जांणै अभिनवसक्र म० ॥ ४ ॥ ए० श्रीगौतमसुभानै कहौ रेलाल एहनौसङ्क अधिकार म० । साभलिवा मन ऊमह्यौ रेलाल सुणस्यै सहूनरनारि म० ॥५॥ ए०दत्तण

 जो० ॥ २ ॥ रूपसुंन्दरि कहै सांभलिबहिनी कसीयै कंचण जेमरे। कीजै धर्मपरिछा करिने
४ आलन जपीयै एमरे जो० ॥ ३ ॥ धरम२ सऊकोई भाषै पणि अंतर असमांनरे। साकरलूणसरीषा
दीसै काचपाचसमवानरे जो० ॥ ४ ॥ सूरजषजूयै जिवड़ो अन्तर अन्तरराजारंकरे। अरकदूध
गोदूधै अन्तर अन्तरसुष आतंकरे जो० ॥ ५ ॥ चंदन आकधतूरे अन्तर अन्तरविषपीयूषरे। जैन
धर्ममोटौ जगमांहे जेहथीजायै दूषरे जो० ॥ ६ ॥ धरम अनेक अवै जगमाहे पिणते हिंसामूल-
रे। धरम जैन अधिको जोवंता जीवदया अनुकूलरे जो० ॥ ७ ॥ एक धरमथीसिवसुष ल-
हीयै दहीयै कर्म कठोररे। एकथकीपिंड पापभरायै लहीयै नरक अघोर रे जो० ॥ ८ ॥ धर- ४
मतणीचर चा मांहोमांहे करइ अहो निसिएम रे। प्रीतिरीति सुंबेवे सुंदरी पालै परोजे मरे

जो० ॥ '९ ॥ सुपै समाधै इन परिरहती धरती प्रीत सुरंगरे। विषयतणा सुषविलसै बहु-
परि दिनदिन अति उछ रंगरे जो० ॥ १० ॥ काल नजाणै कि महीजातौ प्रिउ प्रियाइ करा-
गरे। कहै जिन हर्षढाल एबीजी गावौ आस्यारागरे जो० ॥ ११ ॥ दूहा ॥ सुषविलसंता
बेजणो जनमो पुत्री दोइ। राय करै उछवघणौ हीयडै हरषित होइ ॥ १ ॥ राणी सोहग
सुंदरी हरीभरीगुणप्रेम। तासुसुता मुरसुंदरि नांम वुलावीतेम॥ २ ॥ रूपसुंदरि बीजी
प्रीया तिहनी पुत्रीजेह। मवणा सुन्दरी तिहनो नामठव्यौ गुणगेह ॥ ३ ॥ पाचधाइ पाली-
जता करता प्यालविनोद। वरस पांच नोतिथई दीठा परम प्रमोद ॥ ४॥ भणिवा सारिषीथई
वुद्धितणो भंडार। मातपीता देषीकरी इण परिकरै विचार ॥ ५ ॥ ढाल ४ हरीया मनलागौ

॥ १३ दूहा ॥ जिन मतिधर अध्यापकै कुमरी भणावीजेह। जियरा मतिराच नही धरम
रंगाणी देह ॥ १ ॥ एक जसत्ता दुविधिनय काल तिणअगति च्यार। अस्तिकाय पांचे हुए
द्रव्य सात नयधार ॥ २ ॥ आठकरम नवतत्वतिम दसविध मुनिवर धर्म। पड़िम इग्यारस
बार ब्रत जांणै एहवा मर्म ॥ ३ ॥ मूलत्तर कम्मपयडि इगसौ अठावन्न। कर्म्म बंधना हेतु
पिण जांणै सत्तावन्न ॥ ४ ॥ बंधह उदय उदीरणा सत्ताजांणै तेह। सुहमविचार सवे
लहै प्रवचन आख्या जेह ॥ ५ ॥ ढाल ५ आंबाआंनिली रे एहनी ॥ सुंदरिए सुरसुंदरीरे
जोवनपहुती जोर अणीगुणीसगलीकलारे चतुरपणैचितचोर ॥ १ ॥ सुगुणनर जोवो पुन्य
विशेष। पुन्यैलहीयैरिद्धि असेष ॥ पुन्यै लहीयै प्रभुतापेपि वारूपुन्यतणाफलदेषि सु० ॥ २ ॥

रूपवन्तगुणलक्षणभारे विद्याप्रभुतासार। मदनाकारणछैसहूरे पिणमदनकरेलिगार सु० ॥ ३ ॥
इकदिन अध्यक्तरसभारे बैठौरायउल्लास। वोलावीवे निजसुतारे सायैपाठकतास सु० ॥ ४ ॥ विन-
यवती निजतातनेरे आवी कीधसलाम। चकितथई सगलोसभारे रूपनिरषि अभिराम सु० ॥५॥
पोलै वेसारीसुतारे राजाधरियविवेक। बुद्धिपरीख्याकारणे रे दीधसमस्या एक सु० ॥ ६ ॥ बादू
कह्योपरछैहलोरे पुण्येलहीये एह। गुणवंती सरसुन्दरीरे बोली ततपिणतेह सु० ॥ ७ ॥ धन
योवन डाहापणौ रे रोगरहित निजदेह। मनवल्लभ मेलावडो रे पुण्येलभ्मे एह सु० ॥८॥ रति-
यायत राजाथयो रे साभल तासवचन। कुमरी अध्यापकभणीरे लापगमे दीधोधन्न सु० ॥ ९ ॥
लोक पुख्याल सहु थयारे रंज्या रांणीभूप। सहुको लोक कहैइसुंरे एतौ सरसतिरूप सु० ॥ १० ॥

 तुम्हे पिण मैणासुन्दरी रे समस्यापूरो एह। अनुमतिलहै निजतातनीरे कहै कुमरी गुणगेह सु०
 ॥११॥ विनय विवेक प्रसन्नतारे सील सुनिर्मल देह। सिवपदनो मेला वडोरे पुन्यैंलहीयै एह सु०॥
१२॥ मातपिता हरखित थयारे हरख्या लोकनजात। प्राये मिथ्यातीभणीरे नगमै उत्तमवात सु०
॥१३॥ उत्तम उत्तमनैगमै रे नीचनै नीचसुहाइ। ढालथई एपांचमीरे कहीजिनहर्षवनाइ सु०
॥१४॥ दूहा॥ कुमरीनोगुणपरिकरी बुद्धिपरिख्याराय। आगलिजेथायैहिवै तेसुणिज्यो
चितलाई॥१॥ कुरुजंगजदेसै अछै संषपुरीइणनांम। नगरीतिहनो राजवी दमितारो अभि- 
राम॥२॥ उज्जैणीराजातणो नितप्रतिसारैसेव। निजवदलै एकण वरस मूक्यौ अंगजदेव॥३॥
नामतासछै अरदमन अरदमिकीधाजेर। जांणेसूरतिकामनी नारिरहै नितघेर॥४॥ भमरो

केतकिगंधसुं मांडिरह्यै जिममोह। तिमसुखपामै नारीयां कुमरिनिहालीसोह ॥ ५ ॥ ढाल ६ जाटणीनी ॥ मदन मनोहर कुमर कलानिलो देषो जोवन वयसुकमाल ॥ कुमरो मोहीहो कुमर-सुजाणसुं। नयने जोवैहो फिरफिर कुमरने पांमै सुषसुपतास निहालि कु० ॥ १ ॥ दीठांहीयड उहेजे उलसे दीठापाषै अंदोह कु०। एतौ अण पायेपाणीरसौ एहवौपापीरसोह कु० ॥ २॥ ढाक्यौ नरहै किमहीनेहलो जो करौ कोडि उपाय कु०। आगछिपाईवासपलालमै परगटते पिण माहेयाय कु० ॥३॥ चोवाचंदन कुसमनो वासना छानीधरीयै छिपाय कु०। तौहि पिणमांहे परगटहुवै तिम एनेह दिषाय कु० ॥ ४ ॥ बापै जाण्यो नेह सुतातणौ पुत्रीसांभलि तु सुविचार। नेम न माने जेह्सुं प्रीतडी ते परणावुं भरतार कु० ॥ ५ ॥ हीयडै हरषी कुमरी इमकहै लोक

तणी तजिलाज कु० । वांछीवर पांमुं तो एहनैं परणावौ महाराज कु० ॥६॥ अथवा तुम्हे मुझनैं परणाविस्यौ माहरैं तेह प्रमाण कु० । बापदीयौ वर कन्यावरइ तिसुक लीणो सुजांण कु० ॥ ७ ॥ तुमथी लहीये वंछितनापजी तुमथी सुषलहीये श्रीकार कु० । पोतानोंजांणी सुषणीकरो तुम्हे माहरै करतार कु० ॥८॥ इणवचने राजा तूठौकहै जांणी अंतरभाव कु० । ए अरिदमण कुमर पुत्रीवरो जुगतो सरलसुभाव कु० ॥९॥ सहूकौने मनमांनी वातड़ी भलीकह्यौ महाराय कु० । सरिसासरिसोएजोड़ी जुडी आवी सहूकोनइदाइ कु० ॥१०॥ लोक सहूको राजानै कहै होस्यै इहांरंगरोलि कु० । एहजमाइ सोभै तिमघरे जिममुष सोभै तंबोल कु० ॥ ११ ॥ राजा पिण रलीयायत थईकरी कीधो वचन प्रमांण कु० । छठीढाल सगाई नृपकरी कहैंजिनहरष सुजांण कु० ॥ १२ ॥

दूहा ॥ हिवमयणानै पूछीयौ पिणबोलै नहीतेह। नीचीदृष्ट निहालती सुघडै लाजकरेह ॥१॥ पुनरपि राजा पूछीयौ पुत्रीमुझनै भाष। ताहरामनमां हे हुवै वरनीजे अभिलाष ॥२॥ वार वार इमपूछता कुमरी थई सलाज। सुषमुलकी कहै तातनै पूछणस्युं स्यौ काज ॥३॥ चतुर विचक्षणकौतुम्हे जाणौ छौ सहुनीति। कुलकन्यानै पूछीयै एह नही जुगतीरीति ॥४॥ कुलवंती कहौ किमकहै मुझपरणावौ एह। मात पिताजेहनै दीयै तेह जवर सुंतेह ॥५॥ निश्चय सुंजो जोईयै ते पिणवाह्य निमित्त। सषदुषपामै प्राणीयौ निज २ पूरबक्रित्त ॥६॥ ढाल ७ मयामोहिदिषणो आणि मिलाइ एहनी ॥ मयणाकहै सुणितातजीरे पूरबलिखित प्रमाण। ते सगलो आवीमिलै होजोकिहौ दूहा विनांण ॥१॥ पिताजी कर्म सबलजगमांहि

०पा०च० कर्मकरैतेहिजऊवै होजी सुष दुष अरति उछाह ॥ २ ॥ पि० जिणवेलायै जेहवारे जीव
९ कीधाकर्म । उदयथया तिण अवसरै होजीलहोयै फलनो मर्म ॥ ३ ॥ पि० रंक फेडो राजा-
करैरे राजाफेड़ीरंक । एहवौ कुणफेड़ीसकै होजी कर्मलिष्या जे अंक ॥ ४ ॥ पि० राय कहै
पुत्रीसुणौ रे तुं मुझ प्राण आधार । वार वार तुझसूकऊं होजीमांगि बंछित भरतार ॥ ५ ॥ पि०
सुताजोऊं सबलोजगमांहि । मुझतूठै सह्रूसंपजै होजी सुख दुख अरति उछांहि ॥ ६ ॥ सु०
माहरो आस्यासह्रू करैरे निबलानै बलवंत । ह्रूंतूठौ दालिदगमूं होजीरूठोजांणि क्रितंत ९
सु० ॥ ७ ॥ रंकप्रतै राजा करूंरे रायभणी करूंरंक । सबला ते पिण माहरीरे होजीमांनैमां
संक सु० ॥ ८ ॥ करणमतैत्युह्रूं करूंरे सुष दुषमाहरै हाथ । रूठोजमवर मोकलूं होजो-

तूठोकरूं नरनाथ सु० ॥ ८ ॥ वलितूं मयणावीनवैरे तातसुणौ मुझवत्त। तुमनै पिणकरमै कीया होजो राजन राजनिमित्त सु० ॥ ९ ॥ जेहनैपोतै पुन्यछैरे तेहनैहसै राय। पुन्यविना- तूसै नही होजीजोकरैलाष उपाय पि० ॥ १० ॥ छोहूपिण मोटातणारे सुषीया दुषीया होइ कारण छइसहु कर्मनो होजीगरब मकरज्यौ कोइ पि० ॥ ११ ॥ थाप्यौ कुमरो कर्म नैरे उथाप्यौ नृपवैण। रोसवसैथयौडाकलौ होजोकीधा रातानैण पि० ॥ १२ ॥ गरवकरौ पौतौजिकैरे तेहमै किसोसवाद। ढालथई एसातमी जिनहरष सुतानृपवाद पि० ॥ १३ ॥ दूहा ॥ रीसाणौ नृप इमकहै रे रे मूढगिमार। तूं लीला सुषभोगवै तेसहुमुझ उपगार ॥ १ ॥ पहिरैकंचण आभ- रण नव नव वेस बणाव। षाणापीणा षेलणा तेसहुमुझपसाव ॥ २ ॥ मयणा कहे सुखि-

तातजी हूं तुम्ह कुलउत्पन्न। मै पांमी सुखसाहिबी तेमुझ पौतैपुन्न ॥ ३ ॥ मयणा इणि परि-
भाषतां राजाथयौ क्रितंत। जिमपावक घृतसींचीयौ बाधैकाल अत्यंत ॥ ४ ॥ भाग्यहीण एटी-
करी दीसैछै परतच्छ। कह्यौ नमांनै माहरौ लीयौ नमेलै पच्छ ॥ ५ ॥ क्रोधवसै थयौरातड़ौ
धमधमीयौ नरनाह। सगपणबेटीबापनौ भागौमन उछाह ॥ ६ ॥ ढाल ८ नायकानी ॥ मयणाकहै
सुणितातजीरे इवड़ो मकरौरीस मोरा तातजीरे। जांणतुम्हे सहुवातनारेलाल तुम्है मोटा
अवनीस मो॰ ॥ १ ॥ म॰ फोकट गरब नकीजीयैरे गरवै सहुगुण जाइ मो॰। इंद्र नरेंद्र पिण॰ १०
गर्बथीरेलाल लघुतापणौ लहाइ मो॰ ॥ २ ॥ म॰ तुम्हे कहो जेहूंकरूं रे सुषीया दुषीया लोक
मो॰। करता हरताहूं सहीरेलाल तेतौ इमहीफोक मो॰ ॥ ३ ॥ म॰ तुम्हसेवाथी ओछवैरे

सुधीया सऊजगमांहि मो०। तुझ सेवाकरता नथीरे लाल तेतो सुषीया कांइ मो० ॥ ४ ॥ म० राय कहै रूठोथकिरेलाल तुनिरधनवर जोगरे। दुहागिणि एमतिसाढून विमिलैरे लाल तुझने उत्तम भोगरे दु० ॥ ५ ॥ म० मयणा सुणिसुभवातडीरेलाल लाहरै पोतै पापरे दु०। तौसभै तुझएह वुंरेलाल पामिसवऊ संतापरे दु० ॥ ६ ॥ म० हठमानी पोतातणीरे जांणैऊं बुद्धिवंतरे दु०। समभावा समझै नहीरेलाल अवगुणएह महंतरे दु० ॥ ७ ॥ म० राती निजगुणग्यान मैरे मूरष निगुण निटोलरे दु०। लेषवती केहनै नथीरेलाल मूढ नजांणै बोलरे दु० ॥ ८ ॥ म० ऊं जाणुं सुपणीकरूंरे परणावुं वरसाररे दु०। पिणमाहरो नकरै कह्योरेलाल थायैस दुषभंडाररे दु० ॥ ९ ॥ म० मयणाकहै तुमनै रुचैरे ते परणावौ नाह दु०। मुझपोतै पुन्यजोऊस्यै

रेलाल तोमुझ हेस्यै छक्राह दु॰ ॥ १० ॥ म॰ गाढेरोरोसावीयोरे सांभल एहवाबोल दु॰ ।

मोटाबोली दोकरीरेलाल मुझ लेषव्यौ दणतेलरे दु॰ ॥ ११ ॥ म॰ मुझनै दूण ऊथापीयोरे
थाप्यौ वषत सहायरे दु॰ । कहै जिनहर्ष सहुसुणौरे लाल आठमी ढाल कहादूरे दु॰ ॥ १२ ॥
म॰ ॥ दूहा ॥ रोषातुर नृपदेषिनै मंत्रीचिंतै एम । ठाढ़ंवयण सुधारसै सीतलथायैजेम ॥ १ ॥
महाराय रयवाड़ीयै रमिवानौ छै लाग । नईयेरमिवा आजप्रभू फूलरह्यौ छै वाग ॥ २ ॥
अंतरगतिदाभीरह्यौ क्रोधागनि विकराल । उठ्यौतुरत ऊतावलौ मांन वचनभूपाल ॥ ३ ॥ चर
वादार प्रतै कहै करौ तुरंग तइयार । हुकमसुणी आणयौतुरी सफलाणौ तिणवार ॥ ४ ॥
चतुरंगसेना परिवर्‌यौ राययथो असवार । हिवै आगलिजेनीपजै ते सुणिज्यौ अधिकार ॥ ५ ॥

ढाल ८ रे हमीरीयार रहि वैरीनैणमकोलतो एहनी ॥ राय रयवाडी संचर्यौ आगलि जडे-
मेह। मंत्रीसर। राजा चकितथई कहै आवैछे कुण एह मं० रा० ॥ १ ॥ आडबर करताथका
न घरै कासिगवाह मं०। कोलाहल हलबोलसुं मंत्री कहै सुणिनाह मं० ॥ २ ॥ रा० एपैडौ
कोढीतणौ सातसया परिवार मं०। कोढी सङ्‌भेलाथया वाध्यौ रोग अपार मं० ॥ ३ ॥ रा०
राज कुंअरएक नांन्हडो आवीमिलीयो मांहि मं०। तेपिणकोढी फरसयो ऊंबर रोग लहाय मं०
॥ ४ ॥ रा० ऊंबररोगथको थयौ ऊंबरराणोनाम मं०। ते आवैछै एचल्यौ एअ समाघनोठांम
मं० ॥ ५ ॥ रा० असवारी वेसरतणी परवरीयो परिवार मं०। गतनासा चामरधरै गलित त्वचा
छत्रधार मं० ॥ ६ ॥ रा० घंटाहाथे भालिनै सुहरचलै गतकर्ण मं०। 'लोकांनयोहावनि भूंडो

 जेहनौ वर्ण मं० ॥ ७ ॥ रा० कोढमंडल अंगओलगू गलितांगुल मंचीस मं० । सर्वगलितको-
१२ टवाल छै तेहमैं ऊंबर ईस मं० ॥ ८ ॥ रा० द्रादमंडलके ढगल्या दीसंता विकराल मं० ।
सेवक तास दोहागीया राधिरुधिर पर नाल मं० ॥ ९ ॥ देसाधिप पासैं लीयैं मननौ मांन्यौ
माल मं० । नाकोई नकहो सकैं एहवी एहनीचालि मं० ॥ १० ॥ रा० तेह भणीबीजीदिसैं
चाल्यौ श्रीमहाराय मं० । जावाद्यौ एकोढीया जिम दरसण न दिखाइ मं० ॥ ११ ॥ रा० बीजो-
दिसि राजा चल्यौ मारगछोड़ी जांम मं० । कोढीए दे निरषीयौ हूकल करतातांम मं० ॥ १२ ॥
रा० आव्यादे ऊंतावला नृपसांम्हा तिणवार मं० । तव राजा एहवु कहे सुणिमंची सुविचार १२
मं० ॥ १३ ॥ रा० परचावौ पासै जई मुहमांग्यौद्यौ माल मं० । पिणदूरै रे रहाविज्यौ करि

ज्यौ सुपलालपाल मं० ॥ १४ ॥ रा० हुकमदीयौ मुहताभणी वोचंतै भूपाल मं० । कहै जिन हर्ष पूरीथई नवमी ढालरसाल मं० ॥ १५ ॥ रा० । दूहा ॥ गलिताशुल जतावलौ अंबरनौ परधान । ते पहिली आवीकहै साभलिहो राजान ॥१॥ अम्बरराणौ अम्हतणौ साहिबछै सुपरांण । मानै सहुकौ तेहनै कोइ न लोपै आंण ॥ २ ॥ मणिमाणिक कंचिणरयण भोजन कूरकपूर । अम्बर राणौ हुकमसुं मझावै भरपूर ॥ ३ ॥ अम्हे सहूसेवक नफर सुपोयाता सपसाय । कजौ नही किण वातनी पिण साभलि महाराज ॥ ४ ॥ राणी नही राजातणौ एहछै मोटी षोड । दूककन्या द्यौ अमभणी जिम पुहचै मनकोडि ॥ ५ ॥ ढाल १० वातसकाढौहो मतनणी ॥ राय कहै किम दीजियै निजकन्या गुणवन्ती रे । रोगी नरनै अपता जगमै अपजस लहन्ती रे रा० ॥ २ ॥ वलि

तौ गलितांगुल कहै ताहरौ जसजगगाजै रे। मांग्यौद्यै मालवधणी एहविरुद तुम्भ छाजै रे रा०
॥ २ ॥ कैतौ कीरतिहारीयै कैदीजै निजकन्या रे। जेहवी तेहवी अम्ह भणी मानीस्यै ते धन्या
रे रा० ॥ ३ ॥ पड़ीयौ रायविचारणा अणुगत वातसुणाई रे। किमही दुरसपड़ै नहो दोतड़
पडीयौ भाई रे रा० ॥ ४ ॥ नृपनैमयणा सांभरी कन्याएवर जोगी रे। अविनयनो फलजिम
लहै थायै दुषिणी रोगी रे रा० ॥ ५ ॥ कीरति कहो किमहारीयै दोहिलीजे जगमांहे रे। कन्या
देता जसरहै तौ जसगमीवै काहे रे रा० ॥ ६ ॥ मुझ मन्दिर तुम्हे आविज्यौ इम कहि पाछो १३
वलीयौ रे। राय गृहांगण आवीयौ सालीतौ हलफलीयौ रे रा० ॥ ७ ॥ तेड़ी मयणा सुन्दरी
राय कहे सुण वेटीरे। ऊं तुझनै सुपचिन्तवु तुं अवगुणनीपेटीरे रा० ॥ ८ ॥ वाप सुकरमीजे

ऊवै वंछितवर परणावु'रे। हठ परहर सव बालिका दोहग दूर गमावु'रे रा० ॥९॥ जो आप करमोतु' ऊवै तो वर ऊम्बर राणोरे। तुभ करमैए आणीयो परणेवानो टाणोरे रा० ॥१०॥ मयणा सुलकीनै कहै वपतलिख्यौ वरराजोरे। ते सुभसिरनौ सेहरो मांहरै तेहसुं काजोरे रा० ॥११॥ रायै ते तेडावीयो सपरवारसुं आयोरे। करमसंयोगै न्रपकहै तु' वर मयणपायोरे रा० ॥१२॥ ऊम्बर कहै एराजवी वातन जुगती दीसै रे। दसमी ढाल पूरी थई कहै जिन हर्ष जगी सैरे रा० ॥१३॥ दूहा। वायस कंठइ कनकनी जिम सोभै नहीं माल। जोडी नही वग हंसनी तिमसुभनै एवाल ॥१॥ राय कहै एदीकरी कह्यौ न मानै सुभ। आप करम मानै सही तिण आपु'छू' तुभ ॥२॥ सुभ दीधौ वर आदरै तउपरणावु'जोय। करम मांहि तूहिज

लिख्यौ मुझनै दोसन कोइ ॥ ३ ॥ दयानत्र्यांणी चित्तमैं नांख्यो नेहलिगार । लोककहै एस्युं ययौ
श्री॰पा॰च॰ करै अधम आचार ॥ ४ ॥ उत्तम कोप करै नही करै ते मांन प्रमाण । पिणएजुग तूं न विकरै
१४ कोपै चढ्यौ अयांण ॥ ५ ॥ ढाल ११ बंगरी यानी ॥ उम्बर कहै सुणि राजवीरे । माहरी नही
एजोगि रे ॥ गुणवंता । ॐ कोढ़ी रोगै भर्यौ रे । रतन लगा डूंषोड रे गु॰ ॥ १ ॥ मुझ
सोभै नही एकांता । मैं पातक कीया अनंता गु॰ ॥ मुझ देषी सज्ज बाहंता तिण एहनो नही
मुझ कोडि रे गु॰ ॥ २ ॥ एकन्यांनै हूंकिहां रे एहंसी हूं काग रे । सरिषै सरिषौ जो मिलै रे १४
तौ सोभै महाभाग रे गु॰ ॥ ३ ॥ अविचार्यौ जो कीजीयै रे लोक हंसै घरि हांणि रे गु॰ ।
तुमनै एहवुंनचिघटै रे अपजसनो एषांण रे गु॰ ॥ ४ ॥ तूं द्यै पिण हूं ल्युंनही रे थाओ तुझ

कल्याण रे गु०। बीजीठामे मांगिस्युं रे कुम्वरनो एवाणि रे गु० ॥ ५ ॥ राय कहे एस्यूं करूं रे एहनो एहवो भाग रे गु०। वाकनवो तुझ मुझ तणो रे एकन्या तुझ लागि रे गु० ॥ ६ ॥ मयणानि सुनो एहवुं रे ऊठी तुतरततित वार रे गु०। एवर लिषीयो भागमै रे तौहिव किसो विचार रे गु० ॥ ७ ॥ उम्बर कर निज करगृह्यौ रे मयणा धरीय विवेक रे गु०। कोढी वर पिण आदर्‌यो रे छोडी नही निज टेक रे गु० ॥ ८ ॥ उमरा उसासंतजे रे मली सरपर धांन रे गु०। अंते वरवारे सऊरे वलै नही राजन रे गु० ॥ ९ ॥ लोक सऊ जोई रह्या रे दुषभर रोवेसैण रे गु०। सुपमैघालो आंगुली रे दूण परभापै वैण रे गु० ॥ १० ॥ एअजुगतुं नृपकरै रे काडोजपरिवाव रे गु०। पिण कोई न कही सकै रे राजा वदै सुन्याव रे गु० ॥ ११ ॥ एथई

ढाल इग्यारमी रे कीप्यौ राय अपार रे गु०। कहै जिन हरष छिवै सुणौ रे आगे लिजे अधि-

कार रे गु० ॥ १२ ॥ दूहा। रोवंतां इणपरि सहू कहै अधम एभूप। रयण अमूलक कन्यका किम नांषछै भूप ॥१॥ छोरूकु छोरू जे हुवै तौही पछिड़े नही मावीति। भोलपणै एह वौ कह्यौ तौही राजा चालै नीति ॥ २ ॥ छोरूवैचे बाप जौ तौ कुण आडौ थाय। जोरन चालै रायसुं सहू करै हाय हाय ॥ ३ ॥ दुर्लभ दरसण देषतां मयणा मोहन वेलि। आंबाएरंडपाषती रोपै छैगुण गेलि ॥४॥ सगले कीधा वीनतो सहू कह्यौ समभाय। कहणा माहेकेहनी बाकी न रही काय ॥ ५ ॥ ढाल १२ सुगुण सनेही मेरे लाला एहनी ॥ मयणा निज मन काठौ कीधो। जो मुझ वषतै एवर दीधो ॥ तौ मा हरै ए कम्बर रांणौ। इण भव एहिज प्रीतम जांणौ ॥ १ ॥

इहां कोई नो नही छैचारो। वाक न कोई इहां पितारो॥ दाय उपाय अनेक विचारो। करम सबल जग माहि अतारो॥ २॥ मन दृढ देषी कुमरी केरो। राय बल्यौ मन मां हि घणेरो॥ सतीशिरोमणि सत्वनचूके। लोधो पषसा पुरसन मूकै॥३॥ सायर मरज्यादा जो लोपै। चमावन्त मुनिवर जो कोपै॥ सेषनाग मुषजो विष उलटै। तौ पिण उत्तम वयण न पलटै॥४॥ पवन बुलायौ मेरनडोलै। मोटा दीनवचन न विबोले॥ आपद संपद मां हि सरीषा। तें भरबावन वीर सरीषा॥ ५॥ कर मायत्त सज्जुए दीयै। कुमरी निज मन माहे हीसै॥ एहवो देषी राय परणावी। जम्बर राणानै मनभावी॥ ६॥ जंबर कुमरो वेसर चढीया। निज डेरानै पंथै पडीया॥ नगरलोक सहु जभाणेवै। करे कुलाहल डसके रोवै॥ ७॥ एक कहै धिग धिग

ए राजा। एहनाषोटा थयादिवाजा॥ कोई कहै कुमरी अयाण। राजा रायवचन कीयो पर-
माण॥ ८॥ कोई कहै मा भूंडो कीधो। निज कन्या नै सीष न दीधो॥ कोई पाठक अवगुण
काढ़े। जिन मतनै कोई दूषण चाढ़े॥ ९॥ मयणा चाली उंबर संगे। हीयडे हरष धरी चढ़
रंगै॥ जैनधरम मींजी भेदाणी। किम पलटै तेहनी कही वाणी॥ १०॥ बारमी ढाल थई ए
जांणौ। कुमरी परणौ उंबर रांणौ॥ करम तणो जिन हरष कहांणी। ग्यांनी विण न विजाये
जांणी॥ ११॥ दूहा। हिवै बीजी कन्या तणौ जोडेवा वीवाह। तेडावो सिव भूतनै इन भाषे १६
नर नाह॥ १॥ लगन अनोपम जो हुवो निरदूषण आकार। सुरसुंदरि परणावीयै करी महो-
च्छवसार॥ २॥ लगन शुद्धबै असुक दिन एह जोस गनन कोइ। ज्योतिषशास्त्र निहालतां एह-

बो कहो कहोइ ॥ ३ ॥ जोसी वचन प्रमांण करि माड्यौ रायविवाह। परणावु सुरसुंदरी अधिको करी उछाह ॥ ४ ॥ ढाल १३ करडौ तिहा कोटवाल एहनी ॥ प्रीति धरी मन मांहि राय तेडाव्याहो साजण आपणा। सगासणी जा लोक प्रीतिवधारण हो आव्या अति घणा ॥ १ ॥ राजवीयोरै साथि आव्याहो राजकुमर रलीया मणा। अमरपुरी अवतार नगरविराजै मनुष्य सुहामणा ॥२॥ डेरा तंबू तांणि मंडपरचीया हो नव नव भातिना। रंग मंडप रंगाविकारण कीधा हो सगला पातिना ॥ ३ ॥ लोकिक विधि सहु कीधतेहनो स्यूं कहीयें लोक जाणै सहू। आव्यौ लगन सुदीस आरिम कारिम कीधा तिहा बहू ॥४॥ हिवै अरदमण कुमार सुंदर वा गाहो अंग बणावीयौ। पुरष तणासिणगार कीधा हो सहुकोनै मनभावीयौ ॥ ५ ॥ चंचल

चपल तुरंग सोवनसाकत चढ़ीयो नचावतो। जांणौ देवकुमार मुषजै तंबोल सुरंगा चावतो॥
चवरी मंडप मांहि कुमर आवीनै बैठो तिन सभै। बैठा सहू भूपाल वेह वणावी कंचन कलस
मै॥ ७॥ सोलैही सिणगार कुमरी वणाया सुंदर मनरली। आवी चवरी मांहि वादल मां
जांणै चमकी वीजली॥ ८॥ बेवी वरनै पासि सोहै जांणे श्रीपति रूकमणी। सोभा अधिक
सुहाइ जांणे इंद्राणी इंद्र कन्है वणी॥ ९॥ फिरीया फेरा च्यारि च्यारे चमरीमां मंगल वर-
तीया। कन्यावर कंसार मांहो मांहे मिलि जा रोगीया॥ १०॥ वरकन्या वीवाह करपरणा
व्या ढोलधुरावीया। गिड धुं धुं धं धुर्यारेनीसांण भेर भुङ्गल वाजावजाविया॥ ११॥ थयौ 
सुरंग विवाहरंग सुरंग रह्यौ वेवाहीयां। ऊभाचारण भाट विरुद भणै मनडे उमाहीयां॥ १२॥

इथ लेवौ तिणवार जोसी जोडाव्यौ रूडी जुगतिसुं। ए थई तेरमी ढाल कहै जिन हरष जाण ज्यौ विगति सुं ॥१३॥ दूहा। करमे लावै नृपदीया सोवनरयण भंडार। सुंदर घोडा हाथीया दासी दास अपार॥१॥ बहु मोलिक वागादीया रतिन जडित सिणगार। सोवन पाए ढोलीया सउडि तुलाई सार॥२॥ दीधो सबलो दायजो कहु ता नावै पार। प्रीति तिहा दे तां थकां न करै कोई विचार॥३॥ राजा राणी नौ घणौ पुत्री उपरि प्रेम। माल अमामो आमीयौ प्रीति जणावी एम॥४॥ कोधी बहु पहिरावणी राजवीयानै रंग रसराम्यौ जस संग्रह्यौ वाध्यौ प्रेम अभङ्ग॥५॥ ढाल १४ राजा जौमिलै एहनी॥ लोकलुगाई मिलीया अछेह। वात करे मांहो माहि तेह॥ पुन्ये सहु मिले। पुन्ये मननामान्या सहु मिले॥ पुन्ये उत्तम सयण

संयोग। पुन्ये लहीये परबल भोग पु० ॥ १ ॥ सुन्दरि मिन्दिर रमणि विलास। पुन्ये पहुचे मननी आस ॥ पु० जौवौ कुमरी नौ पुन्य प्रकास। वंछित वर लह्यौ लील विलास पु० ॥ २ ॥ देवकुमर सरिषौ वरराज। कुमरी अपछरने सिरताज ॥ पु० सरिषी जोड़ि जोड़ी जगदीस। सुषभोगविलसे ए निसिदीस पु० ॥ ३ ॥ करिसे रूप सफल हिवे देह। जोवन सफल लेस्ये गुण गेह ॥ पु० एहवौ वरवररिद्धिपडूर। लहीषे जो ऊवे पुन्य अंकूर पु० ॥ ४ ॥ भाग्यवती कुमरी एधन्य। एह सरीषी नही कोई अन्य ॥ पु० एक वापनी पुत्री दोइ। परतिष पुन्य पटन्तर जोइ पु० ॥ ५ ॥ एककहे वाहूकर्‌यौ राय। राजा तूठेसुं न विधाय ॥ पु० एककहे कुमरी बुद्धिवन्त। बाप षुसी करि वरीयौ कन्त ॥ ६ ॥ पु० अध्यात्मने हाथे सिद्धि। भणी गुणी पांमी

वलिरिद्धि पु० ॥ एक कहे परतिप फल जोइ। सैंव धरमथी स्युं न विहोइ पु० ॥ ७ ॥ पाछ लिभव इणि पूजी गौरि। फललहस्ये आगे एतौ मौरि ॥ पु० लोकमिली इण पर करे वात। जीतानाथिली कहि वात पु० ॥ ८ ॥ मयणाने मोते नही पुन्य। पुन्य विना किम थईये धन्य ॥ पु० राजवीयांसुं करीय उपाधि। तौ जोवौ तेहना फललाध पु० ॥ ९ ॥ इम निजर मुष बोले बोल। समझि विहूंणा निगुण निटोल पु० ॥ कहै जिन हरष एचवदमी ढाल पु० ॥ १० ॥ दूहा। हिवै राजा ताजा प्रबल विवध भांति पकवांन। असन पांन खादिम प्रमुष जुगति जिमाडी जांन ॥ १ ॥ ऊपर दीधा अति अबल पान लवंग मुखवास। जस लोधो जीमा इनै सहु कहै सा बास ॥२॥ सगा सहु संतोषीया षरच्यौ माल अपार। पुंची हिवै चलाइवा राजा थयो तयार ॥३॥

सी०पा०च० हयगजरथ पायक प्रबल निहसपड़ैनीसांण। कुमरी न माता दीयै सीष भली हित आंणि ॥ ४॥
१९ ढाल १५ इतला दिनड़ं जांणैतीरेहां एहनी। हिवते सोहगसुंदरी रेहां पुत्रीनै दीयै सीष।
बाई सांभलौ।सासरीयां संतोषिजे रेहां हल वैभरजै वीष बा० ॥१॥ तुं छैचतुर सुजांण रेहां तु
मुझ आतम प्रांण बा०। विद्याविनयनीषांणि रेहां तुझ मुषि मधुरी वांणि बा० ॥ २॥ सेवकरै
परीजण तणौ रेहां स्वजन तणौ सुविसेष बा० ॥ कुविचन मकहिस केहनै रेहां किणसुं मकरस
द्रेष बा० ॥ ३ ॥ देव तणी परिपूजि जे रेहां भगत करे भरतार बा०। कह्यो सलोपे प्रिउ तणौ १९
रेहां उत्तम संगति धार बा० ॥ ४ ॥ सासू नणद जे ठाणीयां रेहां पड़िजे सहु नै पाय बा०।
सुसरानी सेवा करै रेहां सहु नै आवै दाय बा० ॥ ५ ॥ सूई जे नाह सूता पछे रेहां जीमि नाह

णीभाडि वा०। भोजन वेला घर तणा रेहां मेलहे बारउघाडि वा० ॥६॥ आवै कोई मांगिवा रेहां न करे तास नाकार वा०। पर कर ऊपरि कर करे रेहां भरजे सुजस भंडार वा० ॥ ७ ॥ रूडो घर दैपालिजे रेहां चलिजे चतु आचार वा०। सुपीहरी कह राविजे रेहां करिजे सऊ नीसार वा० ॥ ८ ॥ भूषा दुषीया देषनैं रेहा करिजे करुणा सदीव वा०। दोल तिहत्थो थाई जे रेहा कठिण करे मति जीव वा० ॥ ९ ॥ निसनेहणि मति थाइजे रेहां लिषि मोकालिजे लेष वा०। पुत्री प्रीतम मागसां रेहां सुष लयीयै देषि देष वा० ॥ १० ॥ जीव थकी तूं वाल ही रेहां तु अम्ह प्राण सरीष वा०। कहै जिन हर्ष सहू भणी रेहा पनरमी ढालै सीष वा० ॥ ११ ॥ दूहा।
मातपिता पाय लागिनै कुमरी चली प्रीउ साथ। हय गज पायक सुं हिवै बोलावै नरनाथ ॥ १ ॥

श्री०पा०च० ए मंदिर ए मालीया नगरी आही ठांण। मुझनैं वीसरिस्यै नही राति दिवसस्तु प्रमांण ॥ २ ॥
२० सीष करी सज्ज लोकसु नयणे नीरप्रवाह। होयौ फाटै आयनौ उलट्यो विरह अथाह ॥ ३ ॥
गलि लागी पुत्री तणै माइ करै आक्रंद। प्रेम तणै परवस थई हैं हैं मोहनरिंद ॥ ४ ॥ आंसू
कुमरी लोयणे जलधर जिम संजोई। हत्थली छाला पड्या चीर निचोइ निचोइ ॥ ५ ॥ रोतां
मृग रोवरावीया वाट वटाऊ लोक। जांतां जीव वहै नहो वीछड़वानौ सोक ॥ ६ ॥ कुमरी
चाली सासरै हिलमिल सीष करेह। फिर फिर जोवै पाछलै डब डब नयण भरेह ॥ ७॥ हिवै
कुंवर राणां तणौ सांभलि ज्यौ अधिकार। मन मां निश्चय राषीयो न धरै दुषलिगार ॥८॥ ढाल २०
१६ बिंदली तौ नणद गमा इन्हारै वहौड्यं देवर माईहे नणद बिंदली ल्यै एहनी ॥ कुंवर कहै

सुणि कुमरो तुंतौ कपै जाणे अमरी हो। सुन्दरि वयणि सुणौ। राय अनुगति कीधी मुझ कोढीनै तु दीधी हे सु० ॥१॥ वयण सुणौ म्रगनयणी म्रगराज कटी सिसिवयणी हे सु०। विधिना रूपनी पायौ देपो पोते सुप पायौ हे सु॰॥ २ ॥ ए जोवन तुझनो को सहु नारि तणै सिर टीको हे सु॰। मुझ आणा सिरधारी कोई पुरुष अवर सुविचारो हे सु॰॥ ३ ॥ भोगवि तिणसुं भोगा मन गमता सरस संयोगा हे सु॰। हुकम धणी नो होई इम करता दोष न कोई हेसु ॥ ४ ॥ नारि रयण तुं हीरा हुं नर मै काचक थीरा हे सु॰। तुं तौ उत्तम हंसी हुं वायस जाणि कुवंसी हे सु० ॥५॥ मुझ हियडै दुप झाझु राय करणी देपी दाझूं सु०। तै माटै हठ छोडी मुझ हुकमै कर काई जोडी हे सु॰ ॥ ६ ॥ मुझ पासै तेरहिस्यै तुझसुं सुषफल भोग विस्यै हे सु०।

उम्बरनी ए वांणी सुणि मयणा दुषभरांणी हे सु० ॥७॥ प्रीतम वयण सुणौ। नयणे नीरप्रवाहा
करजोड़ी कहै सुणि नाहा हो प्री०। चरणे सीस लगावी कहेसी एवात सुणावी हो प्री० ॥ ८ ॥
मनिमां जांणी रहिज्यो फिरिवीजीवार मकहिज्यौ हो प्री०। अधम जनम नारी नौ लैलौ जांणे
कुलगारी नौ हो प्री० ॥ ९ ॥ तजीयै सील अमोलौ तौकांजी कौही तोलै हो प्री०। सीयल
विभूषा कहीयै सीलै जस महीयल लहीयै हो प्री० ॥ १० ॥ इणि भवप्रिय तुं मोरै ऊं चेड़ी
सरणै तोरै हो प्री०। कां मन कोई वीजै तुझनै देषी मन रीझै हो प्री० ॥ ११ ॥ वालहे सर तुं २१
मन माहरै बलिहारी प्रीतम ताहरै हो प्री०। ए निस्चै मुझ जोवौ होणहार ऊवै तेहोवो हो
प्री० ॥ १२ ॥ सोलमी ढाल सुहावै जिन हर्ष सऊ सुप पावै हो प्री०। दूहा। सतीसिरोमणि

मनि सुदृढ निरमल सील सुहाइ। इकतारी इमराषतां अनुक्रमिरयण विहाय ॥१॥ प्रहविहसीं पूरबदिसै उदयथयौ आदीत। मानुं मयणा सुन्दरी देषे वा सुप्रवीत ॥ २ ॥ चिउं दिसि चिडीया चहचही बोल्या पंषी वृन्द। मानुं मयणानै कहै चिरंजीव चिरंनन्द ॥ ३ ॥ मयणा वयण कहै हिवै सुनि प्रीतम सुसनेह। जईयै उलट भावसु श्रीरिस हेसरगेह ॥ ४ ॥ मयणा उम्बर आवीया वद्यारिषभ जिणंद। मयणा स्तुति इणपरि करै हीइडै धर आणंद ॥ ५ ॥ ढाल १७ आदरि जीव क्षमागुण आदर एहनो ॥ जय जय रिषभ जिणेसरसाहिब सिव संपति-दातारजी। नामथकी नवनिधि सिद्धि लहीयै त्रिभुवन जन आधारजी ॥ १ ॥ ज० तुं करुणा सागर गुणआगर महीयल महिमावन्तजी। सुर नर नायक प्राय नमै नित दंसण नाण

अनन्तजी ॥ २ ॥ ज० अजर अमर अविचल अविनासी न लहै कोई सरूपजी। जोतीरूप
अरूपी अरिहन्त त्रिभुवननाथ अनूपजी ॥ ३ ॥ ज० सयंभू रमण विऊजलकेरा संख्या कहै कोई
तासजी। तुझ गुण संख्या न लहै कोई जो सारद मुष वासजी ॥ ४ ॥ ज० तुं परतिषि सुरतर
अवतारी बलिहारी तुझ नामजी। तुं सऊ जन्तुतणौ उपगारी भवभ्रमतां विश्रामजी ॥ ५ ॥
ज० तुझ नामै पांमै वंछित फल तुझ नामै बऊबुद्धिजी। तुझ नांमै लहीयै जस निरमल तुझ
नामै कुलसुद्धिजी ॥ ६ ॥ ज० सक्र चक्रधर पदवी लहीयै तिणमै किसौ विचारजी। मोक्ष २२
तणी पदवीनो दाता तुझ गुण अधिक अपारजी ॥ ७ ॥ ज० गोधबीज तुझथी पांमीजै तुझथी
लहीयै धर्मजी। लबधि सिद्धि तुझ नामै थायै तूटै सगला कर्मजी ॥ ८ ॥ ज० ताहरौ ज्योति

सकल त्रिभवनमै गावै सगला सन्तजी। केवल ग्यांन करीनै देषै लोकालोक अनन्तजी ॥ ९ ॥ ज० रोग सोग तुझ नामै नासै तुझ नामे सम्रद्धिजी। तुझ नामे लहै काया निरमल तुझ नामै रिद्धि रद्धिजी ॥ १० ॥ ज० आस्या पूरै चिन्तापूरै दूर गमै कलेसजी। पुन्यपसायै दरसण पाम्यौ पाप गया सुविसेसजी ॥ ११ ॥ ज० मयणा इणिपरि स्तवना कीधी भावभगति सुविसालजी। कहै जिन हर्ष थई एपूरी भली सतरमी ढालजी ज० ॥ १२ ॥ दूहा ॥ इम स्तवनां करतांथकां अन्तर भाव विसाल। जिन कंठैथी ऊछली कुसम माल ततकाल ॥ १ ॥ माला हाथे ऊछल्युं जिन वर कर फलजाम। ऊम्बर मयणा वयणथी ते फललीधो ताम ॥ २ ॥ माला मयणा संग्रही वचन कहै तिणवार। स्वामी ताहरा देहनौ रोगगयो निरधार ॥ ३ ॥ आपणसुं सुप्र

 पांमीय नवपद श्री नवकार भ० ॥ ११ ॥ स० अरिहंत १ सिद्ध २ सूरीसरू ३ उवझाया ४ सङ्
२४ साधि ५ भ० । दंसण ६ नांण ७ चरण वली ८ तप ९ नवपद आराधि भ० ॥१२॥ स० मयणा
नै मुनिवर कह्यौ नवपद नौ अधिकार भ० । ढाल अठारमी एतलै थई जिन हरष विचार भ० ॥१३॥
स० दूहा । ए नवपद संपद दियण उद्धारण त्रयलोय । जिन सासन नौ सारए एथी चिंतित
होइ ॥ १ ॥ मंत्र यंत्र एथी अधिक कोई नही संसार । कल्पवृक्षथी एअधिक भव भव सुष-
दातार ॥२॥ जे सीधा जे सीझि स्यै सीझैछै वलेजेह । ते नवपदना ध्यांनथी ए मां नही संदेह २४
॥३॥ ढाल १९ चतुर सनेही मोहनां ॥ नवपद महिमा सांभलौ ए सम अवर न कोईरे । एहनी
मोटि मम हियलै दिन दिन अधिकी होइ रे ए० ॥ १ ॥ ए नवपद थी नीपजै सिद्धिचक्र सुवि-

कारे ए० ॥ २ ॥ चौवीसे जिन थापीये
मारो रे। सकल सिद्धिदायक कह्यौ ग्यानी सास्त्र मझारो रे ए० ॥ ३ ॥ षेत्रपाल दिगपालजे
षोडश विद्यादेवीरे। सासनदेवी देवता ग्रहंगणउ चितठवेवीरे ए० ॥ ३ ॥ उत्तम तपसंज
सपरिवार थापीजैरे। यंत्रकरी विधि पूजीयै तनुवंछित फललीजैरे ए० ॥ ४ ॥ थायै
मथरी त्रिणयोग थिर रापीरे। निरमल ध्यांन धरी करी ध्यावै जिनवर सापीरे ए० ॥ ५ ॥
ततपिण निर्जरा अनुक्रम केवल लहीयै रे। मोच एहना जापथी वारस कठिन नरदहीये रे ए०
॥ ६ ॥ संसारी सुषपिण सहु लहीयै एहनै जापे रे। भवभवना पातिककीया पांणी वलि मां
कापैरे ए० ॥ ७ ॥ पुरुषोत्तम तुम्हनै कह्यौ एसिधचक्र सरूपोरे। समता रस मनमाधरी ए
आराधि अनूपोरे ए० ॥ ८ ॥ निरमल सीलधरी करी मन पर द्रोह निवारीरे। सुजस सभावे

विस्तरे जाये एह जयकारीरे ए० ॥ ९ ॥ आसू चैत्रसातिमथकी आंबिलकरि नवदिवसोरे । अष्ट
प्रकारे पूजीये ध्यानधरी जगदीसोरे ए० ॥ १० ॥ पञ्चामृत पूजाकरै नवमै दिन मनरङ्गोरे ।
पचषै आंबिल गुरुमुषै पांमै सुष्य अभंगोरे ए० ॥ ११ ॥ ढाल कही उगणीसमी सिद्धचक्र अधि-
कारोरे । मयणा सुष लहिस्यै हिवै कहै जिन हर्ष अपारोरे ए० ॥ १२ ॥ दूहा ॥ नवओली
आंबिलकीयां पूरो ए तप होइ । ऊजमणुं उचित करै पांमै नवनिधि सोइ ॥ १ ॥ मयणा कहै
करजोड़िनै भगवन पूछुं तुझ । ऊजमणानी विधि कहो ममभावीनै मुझ ॥ २ ॥ मुनि कहै 
सांभलि श्राविका एहनी विधिछै भूरि । नाममात्र तुझनै कहूं पामिस सुषभरपूरि ॥ ३ ॥ ढाल
२० आश्रव कारण एजगजांणीये एहनी ॥ तपऊजमणो रे । मुनिवर दाषवै मयणानै हित

आंणि। तपफल ऊजमणाथी पांमीयै पूरण तप सुप्रमांण त० ॥ १ ॥ आलि प्रमुख पञ्चवरण तणाघणा ढोवै धांन प्रधान। सिद्धचक्रनी तिहांकरै थांपना धारी निरमल ध्यांन त० ॥ २ ॥ अरिहन्तादिक नवपद आगलै ठावै श्रीफल गोल। गोघ्रत उज्जल पंडमिश्रत करी जेथी होइ रङ्गरोलि त० ॥ ३ ॥ अरिहन्त पद धवलो गोलो ठवै कर्कें तन अठरयण। चोवीस हीरा रेवली मांहे ठवै वंछित सम्पति लेण त० ॥ ४ ॥ सिद्ध पदै इकवीस प्रवालडा रातामाणिक अष्ट। रक्तचन्दन लेपति गोलिकधरै टलै उपद्रव कष्ट त० ॥ ५ ॥ पञ्चमणो गोमेद छत्रीसनो सूरि पदै ठवै गोल। पञ्चवीस ठावै पाठक पदै नीलरतननीरे ओल त० ॥ ६ ॥ रिष्ट रतन सगवीसे मुनिपदै सतसठ एकावन्न। सित्तरिनै पञ्चास उलासस्युं मुगतासिस सुमन्न त० ॥ ७ ॥ निज

निज वरणरे वस्त्रादिक ठवै नवपदतणौ समेलि। षाजा दो ठारे नुकतीलाडुआ झाभी साकर भेलि त० ॥ ८ ॥ षारिक षुरमारे द्राष सोपारीयां निमजानै नालेर। इत्यादिक नव नव आगलि धरै षामै मोटिममेर त० ॥ ९ ॥ इम ऊजमणौ रे मनरङ्गै करे प्रांणी भावविसाल। कहै जिन हर्ष लहै सिव सम्पदा एयई वीसमी ढाल त० ॥ १० ॥ दूहा ॥ इण परिजे ए तप करै दुष्ट कुष्ट क्षय षास। रोग सोग दालिद्र दुष थाय सहुनो नास ॥ १ ॥ दोहा गिणि वंध्यापणौ विस कन्यादिक दोष। स्त्रीनै एथायै नही पुण्यतणौ होइ पोष ॥ २ ॥ सिंघ भणी गुरु उपदिस्युं ए नर लक्षणवन्त। जिन शासन दीपाविस्यै भगति करौ मनषन्ति ॥ ३ ॥ सातषेत जिनवर कह्या श्राविक पुण्य पवित्र। साते सचवायै सही साहमी भगति विचित्र ॥ ४ ॥ इमनि सुणी सहुको 

कहै ऊंबर भगति अपार। रहिवा मन्दिर आपीया धणकण कञ्चन सार ॥ ५ ॥ दूहा ॥ ढाल २१ सोभितरो सिरदार एहनो ॥ हिवै उम्बर निज नारि वयण मनमांधरीहो लाल व०। सद्गुरु हितउपदेस हीयामै अनुसरोहो लाल ही०। सिद्ध चक्र पूजा सीषी गुरुसानिधे होलाल सी०। जाणै बुद्धिप्रमांण सुजाण भलीविधै होलाल सु० ॥ १ ॥ आव्यौ आसूमास महूरत सुभ-दिने होलाल म०। सिद्ध चक्रनो तप आरंभ्यौ सुभमने होलाल आ०। तिम मन वचन पवित्र करी जिन मन्दिरै होलाल क०। पूजा श्रीजिन राय-अपाय दूरै करै होलाल अ० ॥ २ ॥ सिद्ध चक्रनी पूजकि आठि प्रकारनी होलाल कि०। मयणा-ऊम्बर दोइ करै विस्तारनी होलाल क०। आंबिल नोपच खाण करै मनउ मही होलाल क०। सुगुरु वचन प्रमांण हीयामै गह्

गही होलाल ही० ॥ ३ ॥ दिन दिन ओछो रोग हुवै दूण जापथी होलाल हु०। तूटै करम
कठोर विछूटै पापथी होलाल वि०। नवमे दिस विसेस न्हवण पञ्चाम्रतै होलाल न्ह०। सिद्ध
चक्रनी पूज रचै सुमन ससितै होलाल र० ॥ ४ ॥ स्नान करी मनरङ्ग न्हवण जल छांटीयो हो
लाल न्ह०। रोग गयो ततकाल नीरोगी तन थयो होलाल नी०। जांणे रतिपति रूप अनूप
विराजीयो होलाल अ०। नवपद महिमा अधिक जगत मांगाजीयो होलाल ज० ॥ ५ ॥ सिद्ध
चक्रनै न्हवण अवर सहु रोगीया होलाल अ०। कञ्चण वरणी देह थया नीरोगीया होलाल 
थ०। मयणा पतिनो रूप निहाली इम कहै होलाल नि०। गुरुनो ए उपगार सुजस महीयल
लहै होलाल सु० ॥ ६ ॥ ऊंबरदेव कुमार सरूपे आगलो होलाल स०। सज्जना टलीया रोग

धरम थयो उजलो होलाल ध०। फलीय मनोरथ माल कुमर मयणा तणी होलाल कु०। की रति याधी लोक मझारि घणु घणी होलाल म० ॥ ७ ॥ महिमा श्रीजिन धर्म सुगुरुनौ निरषीयो होलाल सु०। देव धरम गुरु भक्ति उजमणौ तिमकीयो होलाल उ०। जिन गृहथी इक दिव स नीसऱ्या दम्पती होलाल नी०। साम्ही आवि नारि ओलपी सुभमती होलाल ओ० ॥ ८ ॥ पायें लागे ताम कुमरहरषै करी होलाल कु०। हीयडै हेज अपार सजल आंष्यां भरी होलाल स०। मायडी पुत्र वियोग सुंवेदन उपसमी होलाल सुं०। ढाल थई जिन हर्ष कहै इकवीसमी होलाल क० ॥ ९ ॥ दूहा ॥ कुमर कहै सुण मातजी वहुदिवसे मिली याह। उमाहौ सफलौ थयो दुपदो हगटलीयाह ॥ १ ॥ मयणा सासू जाणिनै पायपडी तिणवार। माता तुझ वहु

अरथकी हुं नीरोग विचार ॥ २ ॥ माय कहै वहुअर सहित जीवै कोड़ि वरीस। अविचल
जोड़ी तुम तणी इम दीधी आसीस ॥ ३ ॥ आलिंगन देई करी पूछै कुसल सरीर। माता तुझ
परसादथी हुं थयौ आसस धीर ॥ ४ ॥ इतला दिवस किहांहुता मात कहौ मुझ वात। जणणी
कहै सुत आगलै पूरवला अवदात ॥ ५ ॥ ढाल २२ म्हांरो लालपोयै रङ्गछोतरा एहनी। तुझनैं
पूछी पुत्रहुंचली उज्जेणी थीको संबो पहुतीरे। मुनिवर दीठौ एकदिहरै वांदी मनमांगह
गहतीरे तु० ॥ २ ॥ मै दाष्यु मुनिवरनै एहवुं इण नगरी वैद्यनो वासोरे। आवी पुत्र रोग
पड़ी गणौ पूछेवातिहनो पासौरे तु० ॥ २ ॥ भगवन कहौ पुत्र कहीयै हुस्यै निराबाध मुनि 
तव भाषैरे। तुझ सुत कोढी टोलै भिल्यौ जिननाथ करीनै राषैरे तु० ॥ ३ ॥ उम्बर रांणा नांमै

कह्यौ परण्यौ मालवपति बेटीरे। मयणा सुंदर नामे भली सीलवन्ती गुणपेटीरे तु० ॥ ४ ॥ सद्गुरु वचने दम्पती भावे सिद्ध चक्र आराधैरे। कञ्चण वरणी काया थई निजधर्म भली परिपालैरे तु० ॥ ५ ॥ उज्जैणी मैं सुषसुं रहै इमथई सुणि हर्ष सनायीरे। इहा आवीऊं मिलिवाभणी तुम्हने दीठौ बऊ सायोरे तु० ॥ ६ ॥ सासू बऊपुत्र सुषे रहै करता जिन धर्म उमेदैरे। इकदिन जिनवर पूजाकरी अंग अग्रभली बिऊं भेदैरे तु० ॥ ७ ॥ एहवै अवसर हिवै सांभलौ मयणा सुन्दरीनी मातारे। राणी रूप सुन्दरी गुणभरी नृपसुं रीसावी जातारे तु० ॥ ८ ॥ जई बैठी निज भाई घरे पुन्यपाल कृपाल कहावेरे। दुष सोक घणौ मनमां करे मयणा विणिषिण न सुहावेरे तु० ॥ ९ ॥ कित लेकै दिवसे दुषतजी जिन धर्म करै मनरंगैरे। आवी जिनवर

दरसण भणी तब देषै कुमर सुरंगेरे तु० ॥ १० ॥ एतो अमर कुमर रूपै भलौ फिर फिर सामो
जोवैरे। जोतां२ तिणि ओलषी एतौ यमणा पुत्री होवैरे तु० ॥ ११ ॥ पुत्री पासै कोई ए नवो
राणी मनमांभरमांणीरे। जिन हर्ष कहै मझ आगलै बावीसम ढाल वषाणीरे तु० ॥ १२ ॥
दूहा ॥ कोढ़ीपति छोड़ी करि अवर पुरुषसुं प्रीति। तजि आचार सती तणौ कीधो इणि
विवरीति ॥ १ ॥ एहवी एहन जांणीयै मयणा जिन मत जांणि। रजनीकरवा किमघटै दिवस
करैजे भांण ॥ २ ॥ अथवा वलीयो कर्मछै करमै दुरमति होइ। रूड़ा भूंड़ास्यूं करै पछे २९
जोर न कोइ ॥ ३ ॥ कुल निकलंक कलंकीयौ जिन सासन दूषाय। पुत्री मूई दुष नही पिण
दुष सह्यौ न जाइ ॥ ४ ॥ माता इणिपरि दुष करै मैणाकेडै बैसि। कांपै पुत्री छत अधम हियडां

मांहि पैसि ॥ ५ ॥ ढाल २३ ईंढोणी चोरीरे एहनी ॥ मयणानि सुणी बोलडा मामोरीरे। संका आवी मनमांहि सुताऊं तोरीरे। चैत्यवन्दन पूजो करी मामोरीरे। वंद्या जिनवर उच्छाहि सुताऊं तोरीरे ॥ २ ॥ करवन्दन मायनै करी मामोरीरे। साभलि माहरा अवदात सुताऊं तोरीरे। तुम्हनै दुष करवौ नही मामोरीरे। एहवी किमकरीयै वात सुताऊं तोरीरे ॥ २ ॥ साम्हौ हरप वधारीयै मामोरीरे। पुत्रीवर देपि सरीर सुताऊं तोरीरे। रोग गयौ जिन धर्मथी मामोरीरे। मकरो मन दिलगीर सुताऊं तोरीरे ॥ ३ ॥ माठुं थायै नहीकदे मामोरीरे। तुम्भ पुत्रीथी निरधार सुताऊं तोरीरे। पूरव तजि पश्चिम दिसै मामोरीरे। किमऊगै कहौ दिन-कार सुताऊं तोरीरे ॥ ४ ॥ अजीजगै छोडै नही मामोरीरे। सायर अपणी मरजाद सुताऊं

 तोरीरे। हरष विनोद हीयै धरो मामोरीरे। परहरि मन विषवाद सुताऊ' तोरीरे ॥ ५ ॥
३० एहवै कुमरनी मायड़ी मामोरीरे। बोली मुष मीठी वांणि सुताऊ' तोरीरे। सुझ सुत नीरोगी कीयो मामोरीरे। उत्तम गुणिनी षांणि सुताऊ' तोरीरे ॥६॥ धन धनताहरी कूषड़ी मामोरीरे। उपनी मयणा जिहां आय सुताऊ' तोरीरे। सीलै सीता सारिषी मामोरीरे। दूणमै षोड़िन काय सुताऊ' तोरीरे ॥ ७ ॥ तुम सतबाई जगतमां मामोरीरे। निरमल पांम्यौ जसवास सुताऊ' तोरीरे। सन्तितजेहनै एहवी मामोरीरे। जनम जीवित धनतास सुताऊ' तोरीरे ॥ ८ ॥ ३०
मिलीवे वाछिणि बेतिहां मामोरीरे। रूप सुन्दरि मिटयौ सन्देह सुताऊ' तोरीरे। धन धन मयणा सुन्दरी मामोरीरे। जिण पाल्यौ सील निरेह सुताऊ' तोरीरे ॥ ९ ॥ निरमल कुलदीप वीयो

मामोरीरे। धरम उतार्यो आल सुताऊं तोरीरे। कहै जिन हर्ष पूरी थई मामोरीरे। एकवीसमी ढाल सुताऊं तोरीरे॥ १० ॥ दूहा॥ रूप सुन्दर मयणा प्रतै पूछै धरीय सनेह तुझ पति नीरोगी थयो ते मुझ संभला वेह ॥ १ ॥ सावद्य देहरै बोलतां थाये निसही भंग। मुझ घर जई कहिसुं सही चालो धरमन रंग ॥ २ ॥ मन्दिर आवी आपणै कही सगली वात। सिद्धचक्र आंबिल तणौ ए महिमा विख्यात ॥ ३ ॥ कुमर तणो माता प्रतै पूछै मयणा माय। वंसादिक तुम्ह पुत्रनौ वाई मुझ सुणाय ॥ ४ ॥ ढाल २४ की कोई वर लाधो एहनो ॥ हिवै कहै कुमरनी मायडी अंगदेस सुरंग विख्यात रे वैवाहिणि तुम्हें सुणौ। नगरी चम्पा तिहां अति भली नरि नारी सुखी दिन राति रे वेवा० ॥ १ ॥ सिंहरथ राजा तिहां राजीयो परजा पालै

 सुतजेमरे। कमलप्रभा पटरागिणी कुंकण नृप बहिनी प्रेम रे वे० ॥ २ ॥ वज्र देवी देव आरा
 धतां सुत जायौ रूपै कांमरे वे०। नृप लिषिमी लीलापामिस्यै श्रीपाल दीयौ तसु नांमरे वे०
॥ ३ ॥ सुत दोइ वरसनौ ते थयो राजा सूलै पीड़ाइ रे वे०। तिण रोगै मृत्यु लह्यौ सही हाहा
रव नगरी थाइरे वे० ॥ ४ ॥ मतिसागर मन्त्री बुद्धि निलौ से सब वध आपै राजरे वे०। श्री-
पाल भूपालनी आगन्या मन्त्रीस चलावै काजरे वे० ॥ ५ ॥ राजकरंताकै ईक दिन थया काको
श्रीपालनो तासरे वे०। अजितसेन नांमै अछै राज्य लेवानौ थयौ कांमरे वे० ॥ ६ ॥ द्वेष धरै 
मन्त्री रायसुं सामन्त साथे करै भेदरे वे०। दोइ जणानै हणिवा कारणै करै मन्त्रणौ करिवा
छेदरे वे० ॥ ७ ॥ मन्त्री जांणी ते वातड़ी संभलावी सुभानै ते हरे वे०। मन्त्रीस्वर कहै रांणी

सुणो जतने राखौ सुत ए हरे वे० ॥ ८ ॥ जीवस्यै तौ राजऊस्यै वली सुत एकज एहही दूधरे वे० । तिण कारणि ए लेई करी जाओ तुम्हे आखालू घरे वे० ॥ ९ ॥ केडैथी अम्हे पिण जाइ स्युं नाठां विण कुसल न होइरे वे० । मन्त्रीना वयण सुणी इसा नाठाऊं नै सुत दोइरे वे० ॥ १० ॥ एकलडी ऊं राते चली छानी न विजाणी के मरे वे० । नन्दन कडीए पन्थ चलिवुं कांटा भागै पाएणरे वे० ॥ ११ ॥ धरती ऊंची नीचो घणुं अथडाउं तन सुकमालरे वे० । दुप एक हतो पति मरणनो राज्यभ्रष्ट थया सुत बालरे वे० ॥ १२ ॥ वयरी नौ भय मनमै घणौ दूम चलता रात विहायरे वे० । एतलै थई ढाल चौवीसमी जिन हर्ष कही चित लाइरे वेवाहिणि तुम्हे सुणौ ॥ १३ ॥ दूहा ॥ दुप भर दूण परिचालता नीठ थयौ परभात । कोढी नो टोलो

सबल आगलि एक दिषात ॥ १ ॥ कमला ते देषी करी मनमां थई भयभ्रांति । कहीए बालक
एकली न लहै चितनें रांति । २ ॥ रोवै जोवै दहदिसै कोढ़ी करुणावन्त । दुषणी देषी मुझ
भणी पूछै सहु हतन्त ॥ ३ ॥ ए बन्धव सहु ताहरा तुं अम्ह बहिन सरीप । पूछो वात कही
सहु आपी रूड़ी सीष ॥ ४ ॥ ढालमांनांदरजणरी ॥ २५ ॥ देई दम आसासनारे निरभय
कीधी जांम । वरवे सरिबैसारिनै ओढाड़ी अम्बर तांमरे । शांभलिज्यौ आगै वातरे जिम सीठी
लागै ॥ १ ॥ भागैरे भागैरे मनना दुष दोहग भागै आंकणी इण अवसर केडै घकोरे । आव्या 
अरि असवार रोस भर्‍या आउ धधर्‍या मुष बोलंता मार माररे । सांभलि॰ ॥ २ ॥ पेड़ाने
आवी कहेरे तुम्ह दीठी इक नारि । पासै सुंदर दी करौ रूपै रतिपति अवताररे । सांभलि॰

॥ ३ ॥ पेडौ कहै तुम्हे सामलौ रे अम्ह पासैछै पाम। ते तुम्हनै आपु अम्हे आवै जो कोई कामरे। साभलि० ॥ ४ ॥ सुभटे जांणयु रोगीयारे काई नदीसै पासि। इहांजभांजुगतौ नही रोग भय दूरै गया नासिरे। साभलि० ॥ ५ ॥ उम्बर रोगे पीडीयो रे अङ्ग थयौ विदरङ्ग। पुत्र पडी गणौ पूछतो ऊं गई कोसंबी द्रङ्गरे। सामलि० ॥ ६ ॥ तिहां जांईने लोकनै रे पूछ्यौ वैद्य नौ गेह। लोकसुपै मै साभल्यौ तीरथ भणी पऊतो ते हरे। सांभलि० ॥ ७ ॥ ऊं रही तिहां वासर घणारे जोती वैद्यनो वाट। साधु थकी सुघलही सऊं मननो मिटीयो ऊचाटरे। सांभ० ॥ ८ ॥ ऊं आवी इहा पूछतीरे अङ्गज मिलिवा काज। ऊं कमला एमाहरो सुत जांणेज्यो सिरताजरे। सांभलि० ॥ ९ ॥ कमलाने वचने करीरे राणी थई निसंक। पुत्री गुणवन्ती सती

एहनै किम लागी कलङ्करे। सांभलि० ॥१०॥ निरषि जमाईसांमुहोरे नृपति न पांमै लेस।
मुझ पुत्रीनो जोईज्यौ फलीयो कांई भाग्य विसेसरे। सांभलि० ॥११॥ रूप सुन्दरि सुष पांमी
थोरे जलसीथा सङ्ग अङ्ग। ढाल थई पचवीसमो जिन हर्ष थया उछरङ्गरे। सांभलिज्यौ आगे
बातरे जिम मीठी लागै ॥१२॥ दूहा ॥ पुन्यपालनै सङ्ग कह्यौ रूपसुन्दरी जई गेह। मांमै
तेड़ी निज घरे आण्याघणै सनेह ॥१॥ सुन्दर मिन्दर आपीया आपी धननी कोड़ि। पञ्च
विषय सुख भोगवै बेजण प्रेम सजोड़ि ॥२॥ इक दिन राजा नीसर्यौ पासै कुमर आवास। ३३
दीठी मयणा कुमरसुं करती विवध विलास ॥३॥ मयणा कोढ़ बीजौ कर्यौ सुंदरि पुरुष
सरूप। कोढ़ी परिहरियो परौ इम मन चिन्तै भूप ॥४॥ पहिलो क्रोध वसेण मै कांम अजुग

तो कीध। चीजो मयणा मयणवि लंछण मुझ कुलदीध ॥ ५ ॥ ढाल २६ पीछो लारी पाल
थाना टोह मोरीयाम्हांरा लाल एहनी ॥ पुन्यपाल ततकाल जणावै रायनै म्हारा लाल ज०।
आग्गे जीनी वात सहू समभायनै म्हारा लाल स०। आव्यो नृप आवास कुमरनै उमही म्हारा
लाल कु०। प्रणमै मयणा कुमरि चरण मन गहगही म्हारा लाल च० ॥ १ ॥ लज्जावन्त निरन्द
कहे वाई सुणो म्हारा लाल क०। मैं तुझनै मतिहीण दीयोछै दुषवणो म्हारा लाल दी०। मुझ
अविनय अपराध असाध वीसारजे म्हारा लाल अ०। उत्तम गुण गुणवन्त हीयामैं धारिजे
म्हारा लाल ही० ॥ २ ॥ मयणा विनय बहंत मधुर वयणे कहै म्हारा लाल म०। दोसनको तुम्ह
तात करम फल सहू लहै म्हारा लाल क०।, सुष दुष करम संयोग सहू आवी मिलै म्हारा० स०।

करम म्हा बलवन्त न टाल्यौ हो टलै म्हां० न० ॥ ३ ॥ इमजांणी तुम्हे तात जिणे सरवसंसुं
म्हां० जि० । नवतत्व राचौ राय मराचौ धर्मसो म्हां० म० । इमनि सुणी नरनाथ धरम अङ्गी-
कर्यो म्हां ध० । अपकारै उपकार सुतातै आचर्यो म्हा० सु० । वालीनै वलि विनय वहै गुण
संग्रहै म्हां० व० । धर्मप्रभावै जेह जगतमै जसलहै म्हां० ज० । कुमरी सम श्रीपाल जमाई निर-
षीयौ म्हा० ज० । उलट अंगनमाइ हीयामै हरषीयौ म्हांरा लाल हो० ॥ ५ ॥ कीधो वांकौ
राय कह्यौ थयौ पाधरौ म्हां० क० । मूगमांहे जाणे घीय ढुल्यौ थयौ एमरौ म्हां० ढु० । पुत्रीए
धनवन्त फल्यौ पुन्य एहनै म्हां० फ० । श्रीजिन धर्म प्रसाय थया सुष जेहनै हो लाल म्हां०थ० ॥६॥
गजि उपरि आरोपि जमाई पुत्रिका म्हा० ज० । लेई गयौ निज गेह करी आरातिका म्हा० 

क०। गोरी गावै गोत नगारा वाजीया म्हा० न०। आडम्बर उछाह गुणीगण गाजीया म्हा० गु० ॥७॥ धणकण कञ्चण माल महल न्टप आपीया म्हा० म०। सारो नगरी लाहि सुजस थिर थापीया म्हा० सु०। कुमर चव्यौरे वाडी रमिवा किणि समै म्हा० र०। देषै लोक अपार सज्जनै मनगमै म्हा० स० ॥ ८ ॥ पूछै माहो माहि कुमरि ए कुण अछै म्हा० कु०। एक कहै न्टप भूय धणी बीजो नछै म्हा० भ०। वचन सुण्यौ श्रीपाल विछाय थयो घणु म्हा० वि०। छावीसमी जिन हर्ष ढाल इण परि भणु म्हा० ॥ ९ ॥ ढाल सर्व गाथा ४३६ ॥ दूहा ॥ रयवाडी नई आवीयो पिण मनमै दिलगीर। जननी पूछै आज तुं एहवो किमतु वीर ॥ १ ॥ चिन्ता मनमांहे किसी पुत्र कहो मुझ तेह। चिन्ता कारण मायनै कुमर कहै ससनेह ॥ २ ॥ माहरे गुणेन ओलषै

कीधरे पर० ॥ ११ ॥ आदर करि तेडी गयौ विद्याधर निज गेहरे। सोवन सिद्ध रसकुंपिका कुमर सहाज्य करे हरे पर० ॥ १२ ॥ गुण सांभलि जलतारिणी एक जड़ीछै ए हरे। बीजी शस्त्र निवारणी महिमा तास कहेहरे पर० ॥ १३ ॥ ढाल कही सत्तावीसमी वषता वरनर जे हरे। कहै जिन हर्ष जिहां तिहां सुषीयो थायै ते हरे पर० ॥ १४ ॥ सर्वगाथा ४५५ ॥ दूहा ॥ कुमर भणी कृतघन कीयौ चाल्यौ सीष करेह। भरुअछ नयरै आवीयौ सुषसुं तिहां रहेह ॥१॥ इण अवसर हिवै तिण नगर धवलसेठ धनवन्त। पूरै प्रवहण पांचसै घरो धरी मनपन्ति ॥२॥ सुभट सहसदस राषीया चौकी पौहरा काज। नृप आदेस लेई करी सुभमुहूरत दिन साज ॥३॥ बलबा कुल देई करी वाहण पूर्‌या जांम। ठामथकीनविचातरै धवल चिन्तातुरतांम ॥४॥

ढाल २८ चरण करण धर मुनिवर वन्दीयै एहनी ॥ सेठै जई पूछीसीकोतरी ते कहै नर बलवंतो जो। बल आपे तौ उफवाहण चले बत्ती सलच्चण गुणवंतो जी से° ॥ १ ॥ सांभलि सेठ पुसी मनमा थयौ वीनवीयो जई रायो जी। स्वामो एक पुरुष सुभ दीजीयै बलि काजे सुष थायो जी से° ॥ २ ॥ राय कहै जे परदेसी हुयै नर एकलडौ अनाथो जी। ते लेजे गाहरीछै आगन्या अवरमला एही थायो जी से° ॥ ३ ॥ सुभट धवलना फिरता जोवता दीठो तिहा स्रीपालो जी। जाण्युं नरए परदेसी सही लच्चण अंग विसालो जी से° ॥ ४ ॥ सुभट कहे साभल परदेसीया आव्यो ताहरो कालो जी। धवल सेठ हणिस्यै बल कारणै रूठौ जिम विकरालो जी से° ॥ ५ ॥ सूभे बलपालीसीपो कहै सुभट सुणेज्यो वातो जी। धवलतणो बलद्यौ चामुंडनै तेहनै करीयै

घातो जी से० ॥ ६ ॥ सीहतणी बलकदेन सांभली सीपो किम बल दीजै रे। अलधमीयो सीसें थयौ रातड़ौ तुज वतरायरपीजै रे से० ॥ ७ ॥ अविचार वी बोलीयो एहनु नाकिल्यौ फल तत कालो जी। आवी सुभटे कुमरनै बीटीयो जह्यातालझरालो जी से० ॥ ८ ॥ धवल कहै वंडो थंड कीजोयै एहनै एहीजदंडो जी। वरसै तीर सडासड अतिवणा तो मारपडग निलंडो जी से० ॥ ९ ॥ नाखगोलागरडै गयणं गनौ ओगर गुरज अपारो जी। धवलनैं पोरस चीन कुमरनै इम वाहै हथीयारो जी से० ॥ १० ॥ इणपरि गुन्न थयो अति आकरो धवल अनें वोपालो जी। कहै जिन हर्ष पूरी थई एतले अठावीसमी ढालो जी से० ॥ २२ ॥ सर्वगाथा ८७० । दूहा। सस्त्र न लागै कुमरनै जड़ीतणै परभाव। पिणि कुमरै सज्जना कीया नीसाकेस समाव ॥ १ ॥ 

